पाली से पल्लीवाल वैश्य संघ चल कर सहाजिगपुर आया और साडोरा पर्यंत तो संगठित रूप से बढ़ता रहा। साडोरा से विशेषतः संघ सर्व दिशाओं में विसर्जित होकर यथासुविधा जहाँ तहाँ वस गया। धनपति साह के पुत्र गुंजा और सोहिल साडोरा में बसे।[3] गुंजा के ४५ पैतालीस और सोहिल के ७ सात पुत्र हुए। इन (५२) पुत्रों के नाम पर अधिकांश गोत्रों की स्थापना हुई कहा जाता है। पल्लीवाल वैश्यों में इन बावन पुत्रों की स्मृति में ५२ बावन लड्डू विवाहोत्सवों में बेटे वालों को लड़की वालों की ओर से दिये जाते हैं।

पल्लीवाल वैश्यों ने पालीवाल ब्राह्मणों की लगान के कारण और पालीवाल ब्राह्मणों ने राज की भूमि लगान के कारण पाली का त्याग कर दिया और पाली कमजोर हो गई। पल्लीवाल वैश्य उत्तर पूर्व और ब्राह्मण दक्षिण पश्चिम की ओर गये। उत्तर पूर्व व्यापार धंधा के योग्य स्थल होने से वैश्य व्यापार धंधा और कुछ कृषि कार्य में प्रवृत्त हुए और ब्राह्मण दक्षिण पश्चिम में कृषि कार्य में ही पूर्ववत् प्रवृत्त हुए। आज भी दोनों वर्ग उक्त प्रकार ही उक्त प्रान्तों में ही वास कर रहे हैं। वैश्य तो पाली त्याग के समय से पूर्व भी गुर्जर, काठियावाड़,

(३) कहीं सोहिल को पहले और गुंजा को पीछे लिखा है।

नोट—जोधपुर राज्य के इतिहास में इस भारी घटना का कोई उल्लेख नहीं है। राज्य भी यहाँ कारण भूत हो और अपयश को दृष्टि से उल्लेख न किया गया हो।

राम, खेमकरन और घासीराम भाई हो सकते हैं। तुलाराम खेमकरन का तृतीय पुत्र था। धनपति के दो पुत्र गुन्जा और सोहिल थे। धनपति प्रतिष्ठित श्रीमन्त एवं जाति का नेता था। पल्लीवाल वैश्यों को पालीवाल ब्राह्मणों को १४०० टका (उस समय के दो पैसा) और १४०० सीधा सिद्धाहार जिसमें एक सेर आटा और उसीं माप से दाल, घृत, मसाला देना होता था।[१] यह दैनिक था अथवा तैथिक, पाक्षिक, मासिक, वार्षिक इस संबंध में कुछ ज्ञात नहीं हुआ। परन्तु जैसी राजस्थान में प्रथा है यह पाक्षिक होगा और अमावश्या और पूर्णिमा पर प्रत्येक मास दिया जाता होगा। यह लगान भारी थी। धनिपति ने समस्त पल्लीवाल ब्राह्मण कुलों को एकत्रित करके उक्त वृत्ति में कुछ न्यून करने का सुझाव रक्खा। पल्लीवाल ब्राह्मणों ने उक्त प्रस्ताव पर कुछ भी विचार करने से अस्वीकार किया और इस पर दोनों में भारी तनाव उत्पन्न हो गया। निदान धनपति साह के नायकत्व में पल्लीवाल वैश्य समाज ने पाली का त्याग करके चला जाने का निश्चय किया और वे पाली का त्याग करके मेवाड़, अजमेर, जयपुर, ग्वालियर, मोरेना की ओर चले गये और धीरे-धीरे सर्वत्र राजस्थान, मालवा मध्य-प्रदेश, और संयुक्त प्रान्त में फैल गये।[२]

(१) संख्या १४०० बतलाती है कि पल्लीवाल वैश्य घर १४०० थे। और आज की गणना से संगत ठहरता है।

(२) एक स्थान पर पाली का त्याग सं० १६८१ में किया गया लिखा है।

पाली से पल्लीवाल वैश्य संघ चल कर सहाजिगपुर आया और साडोरा पर्यंत तो संगठित रूप से बढ़ता रहा। साडोरा से विशेषतः संघ सर्व दिशाओं में विसर्जित होकर यथासुविधा जहाँ तहाँ बस गया। धनपति साह के पुत्र गुंजा और सोहिल साडोरा में बसे।[3] गुंजा के ४५ पैतालीस और सोहिल के ७ सात पुत्र हुए। इन (५२) पुत्रों के नाम पर अधिकांश गोत्रों की स्थापना हुई कहा जाता है। पल्लीवाल वैश्यों में इन बावन पुत्रों की स्मृति में ५२ बावन लड्डू विवाहोत्सवों में बेटे वालों को लड़की वालों की ओर से दिये जाते हैं।

पल्लीवाल वैश्यों ने पालीवाल ब्राह्मणों की लगान के कारण और पालीवाल ब्राह्मणों ने राज की भूमि लगान के कारण पाली का त्याग कर दिया और पाली कमजोर हो गई। पल्लीवाल वैश्य उत्तर पूर्व और ब्राह्मण दक्षिण पश्चिम की ओर गये। उत्तर पूर्व व्यापार धंधा के योग्य स्थल होने से वैश्य व्यापार धंधा और कुछ कृषि कार्य में प्रवृत्त हुए और ब्राह्मण दक्षिण पश्चिम में कृषि कार्य में ही पूर्ववत् प्रवृत्त हुए। आज भी दोनों वर्ग उक्त प्रकार ही उक्त प्रान्तों में ही वास कर रहे हैं। वैश्य तो पाली त्याग के समय से पूर्व भी गुर्जर, काठियावाड़,

(३) कहीं सोहिल को पहले और गुंजा को पीछे लिखा है।

नोट—जोधपुर राज्य के इतिहास में इस भारी घटना का कोई उल्लेख नहीं है। राज्य भी यहाँ कारण भूत हो और अपयश को दृष्टि से उल्लेख न किया गया हो।

सौराष्ट्र, मालवा, मध्य प्रदेशों में न्यूनाधिक संख्या में पहुंच गये थे, परन्तु पूर्णतः पाली का त्याग इस ज्ञाति ने वि० की सत्तारहवी शताब्दी में ही किया, यह विश्वस्त है।

ऐसा लिखा एवं जानने को भी मिला है कि पल्लीवाल वैश्य केवल पूर्व उत्तर की ओर ही नहीं गये कुछ ब्राह्मणों के संग अथवा आगे पीछे पश्चिम की ओर जैसलमेर वाड़मेर और दक्षिण में कच्छ, कठियावाड़ से आगे भी गये। ये कुशल व्यापारी तो थे ही। जैसलमेर जैसे अनपढ़, अछूत प्रदेश में इन्होंने तुरन्त अपना प्रभुत्व स्थापित कर लिया। वहाँ जागीरदार, भूमिपतियों को नकद रकम उधार देते और उनकी समस्त आय ये लेते थे। किसानों के ऊपर भी इन धनियों का प्रभाव पड़ा और वे भी इनके वशवर्त्ती हो गये। कहते हैं कि जैसलमेर के दीवान सावन-सिंह को वैश्यों का यह बढ़ता हुआ प्रभाव एवं प्रभुत्व बुरा लगा और उसने इनका बढ़ता हुआ प्रभुत्व रोका ही नहीं, लेकिन इनको जैसलमेर राज्य छोड़ देने तक के लिये उसने बाधित किया और निदान तंग आकर ये वहाँ से अपने अभिनव निर्मित मकानों को पुनः छोड़ कर बीकानेर, सिंघ और पंजाव आदि प्रान्तों की ओर वढ़े और जहाँ तहाँ वसे। इन प्रान्तों में जहाँ-जहाँ ये पल्ली-वाल वैश्य बस रहे हैं, उनमें प्रायः अधिक उस समय से ही बसते आ रहे हैं। जैसलमेर व बीकानेर राज्य के कई छोटे वड़े ग्रामों में ऊजड़ मकान एवं खण्डहर उनकी स्मृति आज भी करा रहे हैं। ऐसा जानने को मिलता है कि पाली के अधिकारी राजा ने

पाली के श्रीमन्त वैश्यों से यवन शत्रुओं के विरूद्ध युद्ध में अर्थ सहायता एवं जन सहाय मांगा। और यह स्वीकार न करने पर उसने वैश्यों को पाली एक दम त्याग करके चले जाने की आज्ञा दी। यह भ्रामक एवं मिथ्या विचार है। तेरहवी शताब्दी में राव सीहा का पाली पर प्रभुत्व स्थापित हो चुका था। उसके वंशजों में से आज पर्यंत किसी एक नृप को भी यवन सत्ता के विरूद्ध लड़ना न पड़ा। तब यवन शक्ति से लड़ने के लिये सहाय मांगने का विचार उठता ही नहीं। राव सीहा की सत्ता के पूर्व पाली पर जाबालिपुर के राजा का अधिकार था। राव सीहा के पूर्व पाली त्याग का प्रकरण नहीं बना। तब किसी नृप की यह आज्ञा कि पाली त्याग कर चले जाओ उस समय की घटित वस्तु भी नहीं मानी जा सकती।



# पल्लीवाल ज्ञाति का प्रसार और उसके गोत्र

## तथा

# रीति रिवाज

किसी भी समूची ज्ञाति का व्यवस्थित इतिहास निवास, स्थिति, धर्म, धंधा आदि की दृष्टियों से लिख देना अत्यन्त कठिन है और यह वांछनीय भी नहीं होता। जिनके जीवन में 'हास' की इति रही है अर्थात् जिन नरवरों ने सम्पूर्ण जीवन महान् संघर्ष झेल कर देश, धर्म, समाज अथवा पुर प्रान्त की सेवा की और अपने कुल को ऊपर उठा कर विश्रुत बनाया है उनका ही उल्लेख होता है ऐसे पुरूष ही इतिहास के पृष्ठ बनाते हैं। भारत में फिर केवल राजवंशों के अतिरिक्त अन्य वंश अवगणना को ही प्राप्त होते रहे हैं। और महाजन अथवा वैश्य वंश तो लगभग अधिकांश में अवगणित ही रहा है। केवल उन वैश्य कुलों का और उनमें भी उन पुरुषों का जो किसी राज कुल की सेवा में रहा, उससे प्रतिष्ठा प्राप्त की अथवा कोई तीर्थ या साहित्य की स्मरणीय सेवा की। कुछ-कुछ वर्णन अगर कहीं हो गया और मिल गया तो उनको इतिहास के पृष्ठों में व्यक्तिगत बैठा दिया जाता है। उनके साधारण पूर्वज और वंशजों का फिर कोई पता नहीं चलता। ऐसी विषम स्थिति में किसी भी

ज्ञाति का विकाश प्रसार सम्बंध बिवरण तैयार करना असंभव कार्य है, फिर भी प्रस्तुत इतिहास में पल्लीवाल ज्ञाति कहाँ से कहाँ गई, कहाँ बसी का कुछ लेखा दिया गया है। इस प्रकरण में प्रसार और गोत्रों को लक्ष्य कर के प्राप्त सामग्री के आधार पर जितना पूरा और अधिक वर्णन दे सकता हूँ उतना देने का प्रयास किया है।

आज तो पल्लीवाल बंधु भारत के प्रायः सर्व भागों में पाये जाते हैं परन्तु १६-१७ शताब्दी में ये उत्तर पूर्व १. जगरोठी (जयपुर राज्य), २. वराभरी (भामरी), ३. मेवात (अलबर राज्य), ४. माड़घोई (पहाड़ घोई), ५. कांठेर (कांठेंर भरतपुर), ६. आगर वाटी (आगरा प्रान्त), ७. डांग, ८. करौली (करौली राज्य), और ९. ग्वालियर (मध्य प्रदेश मुरैना आदि) इन ९ भागों में और दक्षिण पश्चिम के जेसलमेर-राज्य, बीकानेर राज्य तथा कच्छ, कठियावाड़ सौराष्ट्र के कोई-कोई पुर, नगरों में रहते थे। उदयपुर, अजमेर, जोधपुर, सिरोही के राज्य तो पाली के चतुर्दिक आ गये हैं। अत: इनका इन नगरों अथवा इन राज्यों में पाया जाना तो वहुत पहिले से था। सतरहवीं शताब्दी पश्चात् इन नगर और प्रान्तों में भी संख्या बढ़ी। छीपा पल्लीवाल अलीगढ़, फिरोजाबाद, कन्नौज, फरुक्खावाद, हापड़, देहली, अतरौली, छतारी, कोड़ियागंज, पिडरावल, पहासु, सासनी, काजमाबाद में बसे हुए थे।

गोत्रों पर विचार करते समय यंह ध्यान में आता है कि अन्य जैन वैश्यज्ञातियों के गोत्रों की स्थापना से इस ज्ञाति के गोत्र की स्थापना का ढंग अलग रहा है। अन्य ज्ञातियों में अनेक गोत्र सम्मिलित हुए और इस ज्ञाति में ज्ञाति के बन जाने के कई शताब्दियों पश्चात् गोत्रों में विभाजन हुआ। धनपति शाह के गुंजा के ४५ पुत्र और सोहिल के ७ पुत्र इन बावन पुत्रों से बावन गोत्र बने, कहा जाता है; परन्तु मुझे इसमें एक वस्तु देखकर शंका उत्पन्न होती है कि कई गोत्र ग्रामों के पीछे भी नाम विश्रुत हुए हैं जैसे वडेरी ग्राम से वडेरिया, सलावद से सलावदिया, पींगौरे से पींगोरिया आदि। ज्ञाति में बावन गोत्र माने जाते हैं और वे भी गुंजा और सोहिल के बावन पुत्रों से। तब ग्रामों के पीछे जो गोत्र पाये जाते हैं उनकी स्थिति क्या है।' तात्पर्य यह है कि ज्ञाति के अधिक गोत्र गुंजा और सोहिल के पुत्रों से और कुछ गौत्र ग्रामों के नामों से बने—मानना अधिक संगत है। नीचे बावन गोत्र की सूची दी जाती है। ग्रामों से परिचित पाठक स्वयं समझ सकेंगे कि किस गोत्र के नाम में किस ग्राम के नाम का समावेश है।

---

गुलन्दराय की जीर्ण पुस्तक से ली गई गोत्र सूची, रीति-प्रभाकर से उद्धृत सूची, तुलाराम की संघ यात्रा की गोत्रसूची—इन तीनों को मिलाकर गोत्र सूची प्रस्तुत की है।

# पल्लीवालों के ५२ गोत्र

सगेसुरिया, नंगेसुरिया, नागेसुरिया यानी सलावदिया,
१ २ ३

डगिया मसंद, डगिया सारंग डगियारकस,
४ ५ ६

जनूयरिया ईट की थाप, जनूयरिया कौम की थाप, राजोरिया,
७ ८ ९

चौर वंवार, बहैत्तरिया, भरकौलिया, बरवासिया, वारौलिया,
१० ११ १२ १३ १४

वडेरिया, अठवरसिया, नौलाठिया, पावटिया, लैदौरिया,
१५ १६ १७ १८ १९

गिद्धोरावकस, धाती, कोटिया, नौधी, लोहकरेरिया, सैंगरवासिया,
२० २१ २२ २३ २४ २५

तिलवासिया, चांदपुरिया, वारौलिया, दिवरिया, व्यानिया, वैद,
२६ २७ २८ २९ ३० ३१

कासामीरिया, निगोहिया, खैर, चकिया, विलनमासिथा, डडुरिया,
३२ ३३ ३४ ३५ ३६ ३७

नौहराज, गुढ हैलिया, भावरिया, कुरसोलिया, खोहवाल,
३८ ३९ ४० ४१ ४२

पचौरिया, वांरीवाल, गुदिया, निहानिया, लपटकिया, दादुरिया,
४३ ४४ ४५ ४६ ४७ ४८

| गिदौरिया, | भोवार, | माईमूड़ा, | गुवालियर। |
|---|---|---|---|
| ४९ | ५० | ५१ | ५२ |

वैसे तो समस्त पल्लीवाल ज्ञाति एक वर्ग हैं, परन्तु विभिन्न भागों में, राज्यों में विभाजित हो जाने के कारण और सहज यातायात के साधनों के अभाव और प्रान्त, प्रदेशों की दूरी के कारण परस्पर का सम्बन्ध स्थगित हो गया और परिणाम यह आया कि छीपी पल्लीवाल, मुरेना-मध्य प्रदेश के पल्लीवाल और शेष बड़े भाग के पल्लीवालों में भोजन-व्यवहार एवं कन्या-व्यवहार बन्द हो गये। दोनों ओर नवीन गोत्रों की उत्पत्ति से अन्तर गहराई को पहुँच गया। कच्छ, काठियावाड़, सौराष्ट्र, गुर्जर प्रदेशों में बसे हुए पल्लीवाल तो सदा के लिये ही दूर हो गये और उनको अपने गोत्र भी स्मरण नहीं रहे।

| छीपापल्लीवाल गोत्र | मुरेना-मध्य प्रदेश के पल्लीवाल गोत्र |
|---|---|
| १ अकबरपुरिया | १ कायरे |
| २ अगरैय्या | २ काश्मेरिया |
| ३ औरंगाबादी | ३ खेरोनिवाल |
| ४ कठमत्या | ४ खोहवाल |
| ५ कठोरिया | ५ खेर |
| ६ करोड़िया | ६ गुदिया |
| ७ करोनिया | ७ ग्वालियरे |
| ८ काश्मेरिया | ८ चौमुण्डा (चौखम्बार) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६ | कोनेवाल | ६ | चौधा |
| १० | गिदौरया | १० | डडूरिया |
| ११ | चीनिया | ११ | दमेजरे |
| १२ | चौधरिया | १२ | दिवस्या |
| १३ | जिवरिया | १३ | धनवासी (धाती) |
| १४ | टेनगुरिया | १४ | घुरेनिया |
| १५ | ठाकुरिया | १५ | नगेसुरया |
| १६ | डडूरिया | १६ | निहानिया |
| १७ | दरवाजे वाल | १७ | पचोरिया |
| १८ | धनकाडिया | १८ | पाडे |
| १६ | नगेसुरिया | १६ | पावटिया |
| २० | नारंगावादी | २० | महेला |
| २१ | पटपस्या | २१ | माईमूड़ा |
| २२ | पहाडुआ | २२ | रायसेनिया |
| २३ | फिरोजाबादी | २३ | लखटकिया |
| २४ | भजोरिया | २४ | लोहकरेरिया |
| २५ | मवाड़िया | २५ | बड़ेरिया |
| २६ | वजोरिया | २६ | वरंवासिया |
| २७ | वरवासिया | २७ | वारीवाल |
| २८ | वाकेवाल | २८ | वैद भगोरिया |
| २६ | वारीलखु (सु) | २६ | व्यानिया |
| ३० | वैदिया | ३० | बंजारे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३१ | सक्रटिया | ३१ | समल |
| ३२ | सैंगर वासिया | ३२ | सलावदिया |
| ३३ | हलकतिया | ३३ | सारग डग्या |
| | | ३४ | साले |
| | | ३५ | सैंगर वासिया |

पल्लीवाल-महासमिति की बैठक जो वि० सं० १९८२ कार्त्तिक शु० १४ तदनुसार सन् २५/१७ नम्बर को अछनेरा में हुई थी उसमें ४६ ग्राम, नगरों के प्रतिनिधियों की सर्वसम्मति से मुरेना-मध्य भारत के पल्लीवाल बन्धुओं को भोजन एवं कन्या व्यवहार में सम्मिलित किया गया था। इसके पश्चात् मुरेना एवं मध्य-भारत के पल्लीवाल बन्धुओं ने आगरे के प्रतिष्ठित सज्जन पंडित चिरंजीलाल के सभापतित्व में मुरेना में सम्मेलन करवाया और उसमें लगभग २०० दो सौ ग्रामों के प्रतिनिधि उपस्थित थे। भारी समारोह के मध्य भोजन एवं कन्या व्यवहार-वर्त्ताव की पुनः पुष्टि की गई।[१] सन् १९३३ फिरोजाबाद के अधिवेशन में छीपा-पल्लीवालों के साथ भोजन-कन्या व्यवहार चालू करने का प्रस्ताव स्वीकृत हुआ था। आमिया और आमेश्वरी गोत्रीय

---

१. 'पल्लीवाल जैन; आगरा, सन् १९४१ अप्रैल।

सैलवार भी पल्लीवालों के साथ ही कन्या-व्यवहार करते थे। [२]

विभिन्न प्रान्त एवं राज्यों में विभाजित यह पल्लीवाल ज्ञाति भले दूर-दूर तक फैली हो; परन्तु जन संख्या में मेरे विचार से वैश्य ज्ञातियों में सव से छोटी जाति है। लगभग ३५० ग्रामों में वसती है और जन संख्या में लगभग ९००० नौ सहस्त्र कुल स्त्री-पुरुष-वाल-वच्चे मिलकर हैं। जन-संख्या का एक कोष्टक जो मास्टर कन्हैयालाल जी ने सन् १९२० में प्रस्तुत किया था उसको यहाँ उद्‌घृत किया जा रहा है। [3]

---

२. लगभग १५० वर्ष पूर्व दोवान रामलाल जी चौधरी पल्लीवाल का विवाह अलवर के दीवान लाला सालिगराम जी सैलवाल के यहां हुआ था। सैलवान और जैसवाल दोनों में तो पूर्व से ही कन्या व्यवहार था ही। वैसे दोनों ज्ञातियां विशेषतः जैन धर्मी थीं ही। उपरोक्त विवाह से इन दोनों जातियों का विवाह सम्वन्ध पल्लीवालों में भी प्रारम्भ हो गया।

३. तीनों दलों में अनेक गोत्रों की एवं धर्म की समानता है और इस गोत्रीय एवं धर्म की समानता पर ही आधुनिक सुधारवादी पल्लीवाल वन्धु भोजन-कन्या-व्यवहार परस्पर चालू करने में अनुकरणीय सुधार कर सके हैं।

# पल्लीवाल ज्ञाति-जन गणना

## सन् १९२० ई०

| क्रम संख्या | प्रान्त राज्य | ग्राम-पुर सं० | घर-गणना | पुरुष | स्त्री | योग | शिक्षित | अशिक्षित | विवाहित | अविवाहित | विधुर | नौकरी | व्यापारी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अजमेर | × | २६ | ५७ | ३४ | ९१ | ५५ | ३६ | ३२ | ४१ | १८ | १५ | ११ |
| २ | अलवर | ४५ | १९६ | ५७१ | ५०२ | १०७३ | ३२६ | ७४७ | ४४५ | ४६४ | १६४ | ५५ | १४१ |
| ३ | आगरा | ५४ | २४५ | ५८७ | ५२१ | ११०८ | ४९७ | ६२१ | ५३८ | ३८७ | १८३ | ९९ | १४६ |
| ४ | करौल | ३ | १९ | ७० | ६२ | १३२ | ५२ | ८० | ५९ | ४८ | २३ | ५ | १४ |
| ५ | कानपुर | × | १ | ४ | ४ | ८ | ७ | १ | ७ | १ | × | × | १ |
| ६ | ग्वालियर | १५ | ३५ | ६८ | ६३ | १३१ | ५६ | ७५ | ६२ | ४७ | २२ | २ | ३३ |

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ | गाजीपुर | १ | १ | २ | १ | ३ | २ | १ | २ | १ | × | × | ११ |
| ८ | जयपुर | ७३ | २८६ | ८३७ | ७६१ | १६२८ | ४७५ | ११५३ | ७३८ | ६५३ | २३७ | ७१ | २१८ |
| ९ | नयानगर | × | १ | ८ | ६ | १७ | ७ | १० | १० | ६ | १ | १ | × |
| १० | फरुक्खा-वाद | × | १ | १ | २ | ३ | १ | २ | २ | १ | × | १ | × |
| ११ | भरतपुर | ७५ | २२६ | ६१० | ५१२ | ११२२ | ३६६ | ७२६ | ४७५ | ४४७ | २०१ | ४३ | १८६ |
| १२ | मथुरा | २१ | ५० | १४४ | ११७ | २६१ | १११ | १५० | ६६ | १०१ | ६१ | ६ | ४२ |
| १३ | सिरोही | १ | ५ | १२ | ६ | २१ | १ | २० | ८ | ८ | ५ | × | ५ |
| | | | | | | | | | | | | | |
| | | १८८ | १०६८ | २६७१ | २६२७ | ५५६८ | १६७६ | ३६२२ | २४७७ | २२०५ | ६१५ | ३०१ | ७६८ |

इस कोष्टक में छीपापल्लीवालों को जो कन्नौज, अलीगढ़, दिल्ली आदि कई नगर ग्रामों में बसे हैं, की गणना नहीं है और इस जन-गणना,कोष्टक में जयपुर, अलवर, भरतपुर स्थानों को छोड़कर शेष राजस्थान के उदयपुर राज्य, प्रतापगढ़, डूंगरपुर जोधपुर, जैसलमेर के स्थानों में जन-गणना करते समय भ्रमण नहीं किया गया प्रतीत होता है। छीपा पल्लीवालों की गणना का विचार भी छोड़ दिया ज्ञात होता है। बीकानेर अस्पर्शित है। परन्तु इन राज्यों और अन्य इस ही प्रकार छूटे हुए भारत के भाग में कठिनतः पल्लीवाल १०००-१२०० घर होंगे। मुख्यतः तो घनी आबादी वाले भागों का उपरोक्त कोष्ठक में अंकन आ चुका है। तात्पर्य यह निकलता है कि सन् १६२० ई० में पल्ली वाल ज्ञाति की जन गणना समस्त स्पर्शित-अस्पर्शित भागों के निवासियों को मिलाकर भी ६०००-६५०० होगी; इससे अधिक नहीं। लगभग ५० वर्ष पहिले किसी धनाढ्य ने विवाह में घर पीछे एक बेला व चबेनी बाँटी थी, जिसमें छकड़े भरकर गाँवों में भेजे गये थे, उस समय ६००० घरों की संख्या बैठी थी। अब खेद है कि संख्या इतने वर्षों में इतनी कम हो गई है।

---

१. गुर्जर-सौराष्ट्र के भागों में पल्लीवाल बहुत कम संख्या में हैं और वे भी रेल आदि यातायात के साधनों और मीलों में बहुत २-दूर। व्यय के अधिक पड़ने के भय से इन अछूते स्थानों में जनगणना करते समय भ्रमण नहीं किया गया प्रतीत होता है। छीपा पल्लीवालों की गणना का विचार भी छोड़ दिया गया प्रतीत होता है

# रीति-रिवाज

१— पल्लीवालों के जहां मन्दिर हैं वहां भादवा मास में पर्यूषणपर्व ( अठाई ) बदी १३ से पंचमी तक मानी जाती हैं।

२— पल्लीवालों के कई मन्दिरों से लगे हुए उपाश्रयों में जतीजी रहते थे और वही धार्मिक क्रियायें कराते थे।

३— पल्लीवालों के मन्दिरों में श्री महावीर प्रभु के निर्वाण का लड्डू कार्तिक कृष्णा अमावस्या की पिछली रात को अर्थात कार्तिक शुक्ला १ प्रतिपदा की भोर होने से पूर्व चढता है।

४—विवाह के अवसर पर मेलौनी होती है जिसके मुताबिक सब विरादरी वालों से जो वारात में शामिल होते हैं कुछ चन्दा मन्दिर के खर्च को व किसी पुण्य के काम के निमित्त उघाया जाता है। यह चन्दा घराती बराती दोनों जगहों के मनुष्यों से इकठ्ठा किया जाता है। इसमें हर एक मनुष्य अपनी इच्छानुसार जो चाहे दे सकते हैं। बेटे वाला १।) रुपये से १०१) रुपये तक दे सकता है। वेटी वाला और उसके घराती भी अपनी इच्छानुसार भेंट करते हैं

५— लड़कालड़की कीं सगाई में चार वातों का बचाव किया जाता है। १निजगोत्र, २ लड़का लड़की के मामा का गोत्र, ३ लड़का लड़की के वाप के मामा का गोत्र, ४ लड़का लड़की की माताके मामा का गोत्र। इन चारों गोत्रों में कोई गोत्र किसी से मिले तो सगाई नही होती है और जब नाते और जन्म पत्री की राह से विधि मिल जाती है, तव सगाई होती है।

# चौरासी न्यात

## चौरासी न्यातों तथा उनके स्थानों के नामों का विवरण

| सं० | नाम न्यात | स्थान से |
|---|---|---|
| १. | श्रीमाल | भीनमाल |
| २. | श्री श्रीमाल | हस्तिनापुर |
| ३. | श्री खंड | श्रीनगर |
| ४. | श्रीगुरु | आभूना डौलाई |
| ५. | श्रीगौड़ | सिद्धपुर |
| ६. | अगरवाल | अगरोहा |
| ७. | अजमेरा | अजमेर |
| ८. | अजोंधिया | अयोध्या |
| ९. | अड़ालिया | अढ़ाणपुर |
| १०. | अवकथवाल | आंवरे आभानगर |
| ११. | ओसवाल | ओसियाँ नगर |
| १२. | कठाड़ा | काट्ठू |
| १३. | कटनेरा | कटनेर |
| १४. | ककस्थन | वालकूंड़ा |
| १५. | कपोला | नग्रकोट |
| १६. | कांकरिया | करौली |
| १७. | खरवा | खेरवा |

| | | |
|---|---|---|
| १८. | खडापता | खंडवा |
| १९. | खेमवाल | खेमा नगर |
| २०. | खंडेलवाल | खंडेला नगर |
| २१. | गंगराड़ा | गंगराड़ |
| २२. | गाहिलवाल | गोहिलगढ़ |
| २३. | गौलवाल | गौलगढ़ |
| २४. | गोगवार | गोगा |
| २५. | गोदोड़िया | गोंदोडदेवगढ़ |
| २६. | चकौड़ | रणथंभ चकावा |
| २७. | चतुरथ | चरणपुर |
| २८. | चीतौड़ा | चित्तौरगढ़ |
| २९. | चौरंडिया | चावंडिया |
| ३०. | जायसवाल | जावल |
| ३१. | जालौरा | सौवनगढ़ जालौर |
| ३२, | जैसवाल | जैसलगढ़ |
| ३३. | जम्बूसरा | जम्बू नगर |
| ३४. | टींटौड़ा | टोंटौण |
| ३५, | टंटौरिया | टंटेरा नगर |
| ३६. | टूंसर | ढाकसपुर |
| ३७. | दसौरा | दसौर |
| ३८. | धवलकोष्टी | धौलपुर |

| | |
|---|---|
| ३९. धाकड़ | धाकगढ़ |
| ४०. नालगरेसा | नराणपुर |
| ४१. नागर | नागरचाल |
| ४२. नेमा | हरिश्चन्द्रपुरी |
| ४३, नरसिंधपुरा | नरसिंघापुर |
| ४४. नवांभरा | नवसरपुर |
| ४५. नागिन्द्रा | नागिन्द्र नगर |
| ४६. नाथचल्ला | सिरोही |
| ४७. नाछेला | नाड़ोलाई |
| ४८. नौटिया | नौसलगढ़ |
| ४९. पल्लीवाल | पाली |
| ५०. परवार | पारानगर |
| ५१, पंचम | पंचम नगर |
| ५२. पौकरा | पोकरजी |
| ५३. पोरवार | पारेवा |
| ५४. पौसरा | पौसर नगर |
| ५५. वघेरवाल | वघेरा |
| ५६. वदनौरा | वदनौर |
| ५७. वरमाका | ब्रह्मपुर |
| ५८. विदिपादा | विदिपाद |
| ५९. वौगार | विलासपुरी |
| ६०. भगनगे | भावनगर |

| | |
|---|---|
| ६१. मूंगड़वार | भूरपुर |
| ६२. महेश्वरी | डीडवाड़ा |
| ६३. मेड़तवाल | मेड़ता |
| ६४. माथुरिया | मथुरा |
| ६५. मौड़ | सिद्धपुरपाल |
| ६६. मांडलिया | मांडलगढ़ |
| ६७. राजपुरा | राजपुर |
| ६८. राजिया | राजगढ़ |
| ६९. लवेचू | लावा नगर |
| ७०. लाड़ | लावागढ़ |
| ७१. हरसौरा | हरसौर |
| ७२. हूंमड़ | सादवाड़ा |
| ७३. हलद | हलदा नगर |
| ७४. हाकरिया | हाकगढ़ नरलवरा |
| ७५. सांभरा | सांभर |
| ७६. सड़ोइया | हिंगलादगढ़ |
| ७७. सरेडवाल | सादरी |
| ७८. सौरठवाल | गिरनार सौराष्ट्र |
| ७९. सेतपाल | सीतपुर |
| ८०. सौहितवाल | सौहित |
| ८१. सुरन्द्रा | सुरेन्द्रपुर अवन्ती |
| ८२. सोनैया | सोनगढ़ |
| ८३. सौरंडिया | शिवगिराणा |

---

इतिहास कल्पद्रुम माहेश्‍री कुल शुद्ध दर्पण व जैन सम्प्रदाय शिक्षा

# श्वेताम्बरी ८४ गच्छ

श्री वज्रसेन जी के बाद नागेन्द्र, चन्द्र, निवृति और विद्याधर यह चार आचार्य बने। इनमें से प्रत्येक की इक्कीस २ सम्प्रदाय हुईं। इस प्रकार चौरासी गच्छ हुए।

१. ओसवाल
२. जीरावला
३. वड़गच्छ
४. पुनमिया
५. गंगेसरा
६. कोरंटा
७. आनपुरा
८. भरुअछा
९. उड्वीया
१०. गुदवीया
११. उदकाउआ
१२. भिन्नमाल
१३. मुड़ासिया
१४. दासाएआ
१५. गच्छपाल
१६. घोषवाल
१७. साचोरा
१८. कुचड़िया
१९. सिद्धांतिआ
२०. रामसेनीआ
२१. आगमीक
२२. मलधार
२३. भावराज
२४. पल्लीवाल
२५. कोरंडवाल
२६. नागेन्द्र
२७. धर्मघोष
२८. नागोरी
२९. उच्छीतवारल
३०. नाणवाल
३१. सांडेरवाल
३२. मांडोवरा

३३. जांगला
३४. छापरिया
३५. वारेसड़ा
३६. द्विवंदनीक
३७. चित्रपाल
३८. वेगड़ा
३९. वापड़
४०. विजाहरा
४१. कुवगपुरा
४२. काछेलिया
४३. सद्रोली
४४. महुदेवाकरा
४५. कपुरसीया
४६. पूर्णतल
४७. रेवइया
४८. सार्धपुनमीया
४९. नगर कोट्रिया
५०. हिसारिया
५१. भटनेरा
५१. जीतहरा
५३. जमापन्न
५४. भीमसेन
५५. आतागड़िया
५६. कंवोआ
५७. रेवतरिया
५८. वाघेरा
५९. वाहेड़िया
६०. सिद्धपुरा
६१. घोघाघरा
६२. नीगम
६३. सगनाती
६४. मंगोडी
६५. ब्राह्मणिया
६६. जालोरा
६७. वोकड़िया
६८. मुभाहरा
६९. चित्रोड़ा
७०. सुराणा
७१. खंभाती
७२. वड़ोदरिया
७३. सोपारा
७४. मांडलिया
७५. कोठी (सो)पुरा
७६. घुंधका

| | |
|---|---|
| ७७. थंभणा | ८१. गुवलिया |
| ७८. पंत्रवलहीया | ८२. वारेजा |
| ७९. पालणपुरा | ८३. मुरंडवाल |
| ८०. गंवारा | ८४. नागडला |

---

जैन साहित्य संशोधक खंड ३ अंक १ से उद्धृत।



# पालीवाल ब्राह्मण

वैसे तो कुछ कुछ संकेत पाली में पल्लीवाल-ब्राह्मणों के निवास, पाली-त्याग और पल्लीवाल वैश्यों के साथ इनके संबंध के विषय में इस प्रस्तुत लघुवृत में यत्र-तत्र आ चुके हैं। परन्तु जो कुछ इनके सम्बंध में अब तक ज्ञात हो सका है वह और ये मिलाकर एक स्वतंत्र शीर्षक से लिखूं तो अधिक ठीक होगा।

पालीवाल ब्राह्मण पाली में अपनी ज्ञाति के एक लाख घर होना कहते हैं। यह प्रवाद भ्रामक है। पाली समृद्ध और बड़ा नगर अवश्य था, लेकिन केवल पल्लीवाल ब्राह्मणों के ही एक लाख घर थे तो अन्य जातियाँ जो वहाँ वसती थीं, उन सर्व के मिलाकर कितने लाख घर पाली में होंगे और फिर पाली में जब कई लाख घर वसते थे तो ऐसे पाली के संबंध में जोधपुर-राज्य के इतिहास में उतना चढ़ा-बढ़ा वर्णन क्यों नहीं ? पल्लीवाल वैश्य १४०० सीधा और १४०० टक्का पालीवाल ब्राह्मणों को दिया करते थे। इस दृष्टि से पाली में इनके भी लगभग १४००-१५०० ही घर होंगे और उनमें ७५००-८००० अथवा १०००० दस सहस्त्र आबाल वृद्ध होंगे।

पाली में ये लोग विशेषतः कृषि करते थे और राज्य को कोई कर नहीं देते थे और राज्य भी इनसे कोई कर नहीं लेता था।

इनकी संख्या अधिक होने से पाली की समस्त कृपियोग्य भूमि पर इनका ही अधिकार था। अन्य ज्ञातियों को भूमि नहीं मिल सकती थी। पाली समृद्ध एवं व्यापारी नगर होने से राज्य को उसकी सुरक्षा, शासन-व्यवस्था के संबंध में भारी व्यय करना पड़ता था। निदान राज्य ने इन ब्राह्मणों के अधिकार में जो अधिक भूमि थी वह और जो इन्होंने बल-प्रयोग से नियम विरुद्ध अधिकार में कर रखी थी वह तथा निस्संतान मरने वालों की जो भूमि थी वह-जब राज्य में लेना प्रारंभ किया तो यह लोग राज्य से एक दम रुष्ट होकर पाली त्याग करने पर उतारू हो गये। उधर वैश्य भी सोधा और दक्षिणा के भार से अपने को हल्का करना चाहते थे। दोनों ओर से निराशा उमड़ती देखकर वि० की सतरहवीं शताब्दी के अंतिम भाग में ये पाली का त्याग कर के निकल पड़े। दक्षिण पच्छिम के प्रान्तों में जा कर बसे। बीकानेर, जैसलमेर पश्चिम में और डूंगरपुर, उदयपुर बांसवाड़ा प्रतापगढ़ तथा रतलाम सेलाना, सीतामऊ और धार-निमाड़ के राज्य, प्रान्तों में ये फैल कर बसगये। मेवाड़ में ये लोग नन्दवाना कहलाते हैं। कुछ लोग धीरे धीरे कलकत्ता तक भी पहुँचे और वहाँ ये बोहरा कहे जाते हैं। पल्लीवाल वैश्यों ने भी इनके साथ और आगे-पीछे निकट में पाली का त्याग किया, उस सम्बंध में संबंधित प्रकरणों में कहा जा चुका है।

आज पाली में पालीवाल ब्राह्मणों के लगभग ५०० पांच सौ घर बस रहे हैं। इनका वहां मोहल्ला भी है। यह प्रतिज्ञा करके

इन्होंने पाली का त्याग किया था कि पल्लीवाल कहाने वाला तो पाली में फिर न वसेगा। इस प्रतिज्ञा के विरोध में अभी पाली में इनके घर वसते हैं। इसका कारण यह है कि जब वैश्य और ब्राह्मण दोनों पल्लीवाल ज्ञातियों ने पाली का त्याग सदा के लिये कर दिया तो यह संभव है और सहज समझ में आने जैसी वस्तु है कि इन प्रभाव-शाली दो ज्ञातियों के संग संग इन पर निर्वाह करने वाली इनसे संबंधित ज्ञातियां और कुलों ने भी अवश्य पाली का त्याग किया होगा। उसी समय से जहां जहाँ ये दोनों ज्ञातियां पाली त्याग कर गईं, वसी, वहाँ वहाँ लोहार, सुनार खाती आदि कई ज्ञातियाँ वसी और वे भी पालीवाल लोहार, पालीवाल सुनार इस प्रकार ही कही जाती हैं'

पाली से जैसलमेर, बीकानेर और उदयपुर के राज्य कुछ ही अन्तर पर आ गये है फलतः इन तीनों राज्यों में पालीवाल ब्राह्मण अधिकतर वसे हुए है। उदयपुर राज्य में नाथद्वारा और इसके आस-पास के प्रदेश में पालीवाल ब्राह्मण अच्छी सख्या में बसे हुए हैं। तात्पर्य यह है कि इन्होंने, वैश्यों ने और कुछ अन्य ज्ञातियों ने जब पाली का त्याग कर दिया और पुनः लौट कर कोई पाली की ओर मुड़ा तक नहीं, तो पाली की समृद्धता एक दम लुप्त हो गई। पाली नगर सून--सान सा हो गया। पाली के कारण जो मारवाड़ और राजस्थान का व्यापार तिव्वत अरव, अफ्रीका, यूरोप तक फैला हुआ था उसको एक भारी धक्का लगा। हो सकता है जोधपुर के नरेश ने इस धक्के का

अनुभव होने पर पुनः कुछ विचार किया हो और पालीवाल ब्राह्मणों से व्रत अथवा प्रतिज्ञा भंग करने का साग्रह अनुरोध किया हो। ब्राह्मण'क्षणेतुष्टा क्षणेरुस्टा; भी तो कहे गये हैं। राजा फिर जोधपुर जैसे बड़े एवं समृद्ध राज्य के नरेश के आग्रह को मान देकर समीप के भागों में जाकर बसे हुए ब्राह्मण पुनः पाली में आ कर बस गये हैं। तभी तो पाली में आज भी इन ब्राह्मणों के लग भग ५०० घर आवाद हैं और वे अपने प्रत्यावर्तन के हेतु में उपरोक्त आशय जैसी ही बात बतलाते हैं।

पालीवाल ब्राह्मण चुस्त वैष्णव हैं। ये अधिकतर कृष्ण के उपासक हैं जहाँ ये होंगे वहाँ ठाकुर जी (कृष्ण जी) का मंदिर अवश्य होगा। ये लोग भिक्षा नहीं माँगते। कृषि करते हैं और कोई कोई व्यापार करते हैं। इनमें एक दम निर्धन कोई देखा नहीं जाता। गांव में इनका अच्छा आदर रहता है। कुंआ खुदवाना, वापिका बनाना औरमंदिर बनाना यह बहुत ऊंचा धर्म अथवा मानव सेवा का कार्य समझते हैं। परस्परइनमें बड़ा मेल होता है। अपने निर्धन अथवा कर्महीन ज्ञाति बंधु की सहायता करना ये अपना परम सौभाग्य मानते हैं। कृषक पाली-वाल ब्राह्मणों से राज्य भी प्रायः कर वसूल नहीं करते थे। इनके समृद्ध अथवा अर्थ की दृष्टि से कुछ कुछ ठीक होने का एक मुख्य कारण यह हो सकता है। इस पद्धति से ये सहज धीरे धीरे कुछ रकम जमाकर सकते थे औरफिर व्यापार में भी भाग ले सकते थे। अतः ये स्वयं

कृषि भी कम करते हैं। ये तो कृषि करवाते हैं और रखेल कृषि से आधा अथवा तीजा चौथा भाग फसल का ले लेते थे। आज भी इस ज्ञाति के अधिकांश घर इस पद्धति पर ही कृषि करते और करवाते हैं।

पालीवाल ब्राह्मणों के १२ बारह गोत्र कहे जाते हैं, परन्तु अब केवल गर्ग, पाराशर, मुद्गलस, आजेय, उपमन्यस, वाशिष्ट और जात्रिस ही रह गये हैं। पाली में पाराशर गौत्रीय ब्राह्मणों का अधिक प्रभाव था। इनके गोत्र जाजिया, पूनिद, धामट,भायल, ढूमा, पेथड़, हरजाल, चरक, सांदू कोरा, हरदोलया, बनया यह बारह थे। पालीवाल ब्राह्मण जनेऊ रखते हैं, यज्ञ करते हैं ,मृत का दाह संस्कार करते हैं। ये रक्षा बंधन का श्रावण १५ का त्योहार नहीं मनाते हैं। इसका कारण यह बतलाते है कि उस दिन इनको भारी विपत्ति का सामना करना पड़ा था और पाली का त्याग करना पड़ा था।



# पल्लीवाल वंश कुल भूषण श्रेष्ठि नेमड़ और उसके वंशजों का धर्म कार्य

मरूधर (राजस्थान) के नागौर[1] (नागपुर) में वि० की तेरहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में पल्लीवाल कुलोत्पन्न सरल हृदय, सुश्रावक श्रेष्ठि वरदेव हो गया है। उसकी प्रसिद्धता पर उसके वंशज 'वरहुड़िया' कहलाये। वरदेव के प्रसिद्धि की कीर्त्तिमान् पुत्र ग्रासदेव और लक्ष्मीधर हुए। सुश्रावक ग्रासदेव और लक्ष्मीधर दोनों के चार-चार पुत्र हुए। ग्रासदेव के प्रसिद्ध गौरववन्त नेमड़ और क्रमशः ग्राभट, माणिक और सलषण तथा लक्ष्मीधर के ज्येष्ठ पुत्र थिरदेव और क्रमशः गुणधर नाम के पुत्र हुए। नेमड़ के तीन पुत्र थे। ज्येष्ठ पुत्र राहड़ था, जो बड़ा विनयी, धर्मात्मा एवं सद्‌गुणी था। द्वितीय एवं तृतीय पुत्र जयदेव और सहदेव थे। ये दोनों भी अपने बड़े भ्राता के सदृश ही गुणी, धर्मात्मा और आज्ञावर्ती थे। राहड़ के दो स्त्रियां लक्ष्मीदेवी और नायिकी नामा शीलगुणसम्पन्न थीं। जयदेव का विवाह जाल्हणदेवी से और सहदेव का विवाह सुहागदेवी नामा कन्याओं से हुआ था। सुहागदेवी को सौभाग्य-देवी भी लिखा है।

नेमड़ का वंश परिचय

श्रेष्ठि राहड़ के पांच पुत्ररत्न हुए। लक्ष्मीदेवी से जिनचन्द्र और दूल्ह तथा नायिकी से धनेश्वर, लाहड़ और अभयकुमार।

जिनचन्द्र की स्त्री का नाम चाहिणी था। चाहिणी की कुक्षी से एक पुत्री धाहिणी नामा और पांच पुत्र-क्रमशः देवचन्द्र, नामधर, महीधर, वीर धवल और भीमदेव हुए। श्रेष्ठि जिनचंद्र प्रतिदिन धर्म-कार्यों में ही रत रहता था। उसके उक्त चारों पुत्र और पुत्री सर्व बड़े जिनेश्वर भक्त थे। ये 'तपा' विरुद के प्राप्त करने वाले श्री जगच्चन्द्रसूरि के शिष्य श्री देवभद्रगणि, विजय चन्द्रसूरि-एवं देवेन्द्र सूरि त्रिपुटी के अनन्य भक्त थे।

नायिकी के पुत्र धनेश्वर के दो स्त्रियां थीं-खेतू और धनश्री। अरिसिंह नामक इसके पुत्र था। प्रसिद्ध लाहड़ के लक्ष्मी श्री (लखमा) नामक स्त्री थी। लाहड़ ने कई धर्मकृत्य किये, जिनका परिचय आगे दिया जायगा। लाहड़ के कोई सन्तान नहीं थी।

जयदेव की स्त्री का नाम जाल्हणदेवी था। जाल्हणदेवी की कुक्षी से क्रमशः वीरदेव, देवकुमार और हालू नामक त्रयपुत्र रत्न हुए। इन तीनों की सुशीला स्त्रियां क्रमशः विजय श्री, देवश्री और हर्षिणी नामा थीं।

सहदेव की स्त्री सुहागदेवी की कुक्षी से प्रसिद्ध पेढ़ा और गोसल दो पुत्र उत्पन्न हुए। पेढ़ा की स्त्री खिम्वदेवी-वरदीवदेवी अथवा कीलपी नामा थी। इनके क्रमशः जेहड़, हेमचंद्र, कुमार-

---

१. अर्बुदप्राचीन जैन लेख सन्दोह-लेखांक ३५०, ३५५.

जैन पुस्तक प्रशस्ति संग्रह पृ० २९ पृ० ३२.

श्री प्रशस्ति संग्रह प्रथम भाग (ताड़ पत्रीय) ता० प० ५० पृ०४८.

पाल और पासदेव ये चार पुत्र थे। गोसल का विवाह गुणदेवी नामा कन्या से हुआ था। इनके हरिचन्द्र और देमती नामा एक पुत्र और एक पुत्री थी।

श्रेष्ठि नेमड़ के कुटुम्ब में सदा धर्म का प्रकाश रहता था। समस्त कुटुम्ब जिनेश्वरदेव एवं धर्म गुरुओं का परम भक्त था। दान, शील, तप एवं भावना-धर्म के इन चार सिद्धान्तों पर समस्त कुल का जीवन ढ़ला हुआ था। प्रतिदिन कोई-न-कोई उल्लेखनीय धर्मकृत्य तथा साहित्य सेवा सम्बन्धी कार्य होते ही रहते थे। धर्म एवं साहित्य-सम्बन्धी कार्यों का उल्लेख निम्नवत् है :—

**धर्मकार्य**

प्राग्वाटकुलशिरोमणि मंत्री भ्राता महामात्य वस्तुपाल एवं दण्डनायक तेजपाल द्वारा श्री अर्बुदगिरि के ऊपर देवलवाड़ा ग्राम में श्री नेमिनाथचैत्य नामक लूणसिंह वसति में श्रेष्ठि नेमड़ के वंशजों ने दण्डकलशादियुक्त देवकुलिका संख्या ३८ और ३९ वि० सं० १२९१ के मार्गमास में विनिर्मित करवाईं तथा उक्त दोनों देवकुलिकाओं में ६ प्रतिमाए सपरिकर-प्रत्येक कुलिका में तीन-तीन प्रतिमा नागेन्द्रगच्छीय श्री विजयसेनसूरि द्वारा वि० सं० १२९३ मार्ग शीर्ष शुक्ला १० को प्रतिष्ठित करवाकर निम्नवत् विराजमान कीं।[1]

श्रेष्ठि सहदेव ने अपने पुत्र षेढ़ा और गोसल के श्रेयार्थ तथा जिनचन्द्र ने स्व एवं स्वमातृ के श्रेयार्थ श्री सम्भवनाथ विम्ब बनवाया।[2]

श्रेष्ठि देवचन्द्र ने अपनी माता चाहिणी के श्रेयार्थ श्री आदिनाथ विम्ब करवाया।[3]

---

१. अर्बुद प्राचीन जैनलेख सन्दोह लेखांक ३५०, ३५५.
२. अ० प्रा० जै० ले० सं० लेखांक ३४५.
३. ,, ,, ,, ,, ,, ,, ३४६

श्रेष्ठि वीरदेव देवकुमार और हालू इन तीनों भ्राताओं ने अपने और अपनी माता जाल्हणदेवी के कल्याणार्थ श्री महावीर-स्वामी की प्रतिमा बनवाई। ४

श्रेष्ठि सहदेव ने देवकुलिका संख्या ३८ दण्ड ध्वज-कलशादि सहित विनिर्मित करवा कर उपरोक्त तीनों प्रतिमायें उसमें संस्थापित करवाई। और भगवान संभवनाथ के पांचों कल्याणकों का लेखपट्ट तैयार करवा कर लगवाया। ५

श्रेष्ठि धनेश्वर और लाहड़ ने अपने, अपनी माता नायकी और अपनी स्त्रियों के कल्याणार्थ श्री अभिनंदन प्रतिमा बनवाई।६

श्रेष्ठि लाहड़ ने अपनी स्त्री लक्ष्मी के श्रेयार्थ श्री नेमिनाथ बिंब बनवाया। ७

जिनचन्द्र, धनेश्वर और लाहड इन तीनों ने अपनी माताअ बधू हरियाही (हर्षिणी) के श्रेयार्थ देदकुलिका दण्डकलशादियुतों संख्या ३९ विनिर्मित करवा कर उसमें सपरिकर प्रतिमायें उक्त अभिनंदन, नेमिनाथ और शान्तिनाथ भगवान कीं संस्थापित कीं। भगवान अभिनंदन स्वामी के पांचों कल्याणकों का लेखपट्ट उत्कीर्णित करवा कर लगवाया। ८

---

(४) अ० प्रा० जै० लेखसंदोह लेखाङ्क ३४७

(५) .... ... ३५१.

(६) .... ... ३५३

(७) ... ... ३५४.

(८) ... ... ३५५, ३५६.

श्री शत्रुञ्जय तीर्थ, गिरनारतीर्थ,अबुंदतीर्थ, पाटण, लाटापल्ली (लारडोल), पालनपुर आदि भिन्न २ स्थानों में जो नेमड के वंशजों ने तीर्थ कार्य किए वह निम्न प्रकार हैं:—

१- शत्रुंजय—महा० तेजपाल द्वारा विनिर्मित श्री नंदीश्वरद्वीप नामक चैत्यालय की पश्चिम दिशा के मण्डप में दण्डकलशादि युक्त एक देवकुलिका बनवाई और श्री आदिनाथविम्ब प्रतिष्ठित करवाया

२—शत्रुंजय—महा० तेजपाल द्वारा विनिर्मित श्री सत्यपुरीय महावीरस्वामी-जिनालय में एक जिन प्रतिमा और गवाक्ष।

३—शत्रुंजय —एक अन्य देवकुलिका में दो गवाक्ष। एक पाषाण-जिन प्रतिमा और एक धातु -चौबीशी।

(४) शत्रुंजय-तीर्थ के एक मन्दिर के गूढ़मण्डप के पूर्व द्वार में एक गवाक्ष, उसमें दो जिन बिम्ब और गवाक्ष के ऊपर श्री आदिनाथ भ० का एक विम्ब!

(५) गिरनारतीर्थ-श्री नेमिनाथ के पादुकामण्डप में एक गवाक्ष और श्री नेमिनाथ-विम्ब।

(६) गिरनारतीर्थ-महामात्य वस्तुपाल टूंक में श्री आदिनाथ प्रतिमा के आगे के मण्डप में एक गवाक्ष और एक भगवान् नेमिनाथ बिम्व।

(७) जावालीपुर (जालोर-मारवाड़)—श्री पार्श्वनाथ मन्दिर की भमती में श्री आदिनाथ प्रतिमा मय एक देवकुलिका।

(८) तारंगातीर्थ—श्री अजितनाथ मन्दिर के गूढ़मण्डप में आदिनाथ प्रतिमायुक्त एक गवाक्ष।

(९) अणहिल्लपुर पत्तन-हस्तिबाव के निकट के श्री सुविधिनाथ मन्दिर का जीर्णोद्धार और उसमें भ० सुविधिनाथ का नवीन बिम्ब।

(१०) बीजापुर—एक जिनालय में दो देवकुलिका और उन दोनों में भ० नेमिनाथ और भ० पार्श्वनाथ के अलग अलग बिम्ब।

(११) बीजापुर—उक्त जिनालय के मूलगर्भगृह में दो कवली-खत्तक-गवाक्ष और उनमें एक में आदिनाथ और एक में मुनि सुव्रत बिम्ब।

(१२) लाटापल्ली—सम्राटकुमारपाल निर्मित श्री कुमार-विहार में जीर्णोद्धारकार्य और श्री पार्श्वनाथ प्रतिमा के सन्मुख के मण्डप में भ० पार्श्वनाथ बिम्ब और एक गवाक्ष।

(१३) पह्लादनपुर ( पालणपुर ) श्री पाल्हण विहार में श्री चन्द्रप्रभस्वामी के मण्डप में दो गवाक्ष।

(१४) पह्लादनपुर—उक्त विहार-जिनालय में ही श्री नेमि-नाथ विम्ब के आगे के मण्डप में श्री महावीर प्रतिमा।

उपरोक्त सर्व तीर्थ, मन्दिर, नगर सम्बन्धी सर्व कार्य नेमड़, जयदेव, सहदेव और उनके पुत्रों ने समुदाय रूप से करवायें है और नागेन्द्रगच्छीय श्री विजयसेन सूरि-जी ने प्रतिष्ठा कार्य किया

है। उक्त सुकार्यों के करवाने में श्रेष्ठि लाहड़ का नाम विशेषतः उल्लिखित किया गया मिलता है।

(१५) जावालीपुर—श्री पार्श्वनाथ मन्दिर की भमती में गवाक्ष।

(१६) लाटापल्ली—श्री कुमार विहार-मन्दिर की भमती में दण्डकलशादि युक्त एक देवकुलिका और भ० श्री अजितनाथ की प्रतिमा।

(१७) लाटापल्ली—उपरोक्त विहार में ही दो कायोत्सर्गस्थ प्रतिमायें—१ श्री शांतिनाथ और २ श्री अजितनाथ।

(१८) चारूप—अणहिल्लपुर पत्तन के निकट के ग्राम चारोप में छः वस्तु वाला जिन मन्दिर गूढ़मण्डप और श्री आदिनाथ बिम्ब।

ये उपरोक्त कार्य श्रेष्ठिजिणचन्द्र की पत्नी चाहिणी देवी के पुत्र सं० देवचन्द्र ने अपने पिता, माता एवं स्वश्रेयार्थ करवाये।

**आगम-सेवा**

जैन ग्रन्थों की प्रतियां लिखवाने में श्रेष्ठि लाहड़ का उत्साह अधिक रहा है जैसा निम्न पंक्तियों से स्वतः स्पष्ट हो जाता है। आगम-सेवा सम्बंधी अधिक प्रेरणा इस कटम्ब को तपागच्छीय श्री देवेन्द्रसूरि, विजयचन्द्रसूरि और उपाध्याय देवभद्रगणि के धर्मोपदेशों से अधिक प्राप्त होती रही हैं और उनके फलस्वरूप भिन्न-भिन्न संवतों में स्वतंत्र रूप से और कभी-कभी अन्य श्रावक सज्जनों के

सम्मिलित रहकर कई ग्रन्थों की प्रतियाँ लिखवाकर पौषधशाला, भण्डार एवं मुनियों को भेंट की हैं।

(१) 'श्री लिङ्गानुशासन' की प्रति वि० सं० १२८७ में बीजापुर में श्रेष्ठि लाहड़ ने अन्य श्रावक सा० रत्नपाल, श्रे० वील्हण और ठ० आसपाल के द्रव्य-सहाय से लिखवाई।[१]

(२) 'देववंदनक' आदि प्रकरण—वि० सं० १२९० माघ कृ० १ गुरुवार को बीजापुर में श्रेष्ठि सहदेव के पुत्र सा षेढ़ा (षेटा) और गोसल ने स्वमातृ सौभाग्य देवी के श्रेयार्थ पं० अमलेण द्वारा लिखवाई। लिखवाने में श्रेष्ठि लाहड़ का सहयोग था।[२]

(३) श्री नंदि अध्ययनटीका (मलयगिरीय) वि० सं० १२९२ वै० शु० १३ को बीजापुर में उपा० देवभद्रगणि, पं० मलयकीर्ति और पं० अजितप्रभगणी के उपदेश से श्रे०लाहड़ और अन्य श्रावक सा०रत्नपाल, ठा० विजयपाल, श्रे० वील्हण, महं० ज़िणदेव, ठ० आसपाल, श्रे० सोल्हा, ठ० अरसिंह ने सम्मिलित द्रव्य-सहाय से मोक्षफल की प्राप्ति की शुभेच्छा से समस्त चतुर्विध संघ के पठनार्थ लिखवा कर समर्पित की।[३]

(४) श्री आवश्यक बृहद्वृत्ति—वि० सं० १२९४ पौष शु० १० मंगलवार को स्व एवं समस्त कुटुम्ब के श्रेयार्थ सा० लाहड़ ने लिखवाई।[४]

---

(१) प्र० सं० ता० प्र० ८७. (२) प्र० सं० ता० प्र० ६८, (३) ८४, (४) ५२,

( ५ ) श्री त्रिषष्टि (पर्व २-३)—वि० सं० १२९५ आश्विन-कृ० २ रविवार को बीजापुर में उपा० देवभद्रगणि, पं० मलय कीर्त्ति, पं० फूलचंद, पं० देवकुमारमुनि, नेमिकुमारमुनि आदि के सदुपदेश से श्रेष्ठि लाहड़ और अन्य श्रेष्ठि ठ० आसपाल, श्रे० वीलहण ने समस्त साधुगण,श्रावकों के पठन वाचनार्थ एवं कल्याणार्थ प्रति लिखवाई। ५

( ६ ) श्री पाक्षिक चूर्णिवृत्ति —वि० सं० १२९६ वै० शु० ३ गुरूवार कों वीजापुर में उपा० विजयचंद्र के सदुपदेश से सा० नेमड़ के तीन पुत्र सा० राहड़, सा० जयदेव और सा० सहदेव ने अपने पुत्रों के सहित श्री चतुर्विध संघ के पठन-वाचनार्थ लिखवा कर स्वश्रेयार्थ अर्पित की। ६

( ७ ) श्री भगवतीसूत्रवृत्ति—वि०सं० १२९८ मार्ग सु० १३ सोमवार को बीजापुर में श्री देवचन्दसूरि, श्री विजयचन्दसूरि के सदुपदेश से श्री लाहड ने देवचन्द्र, जिनचन्द्र, धनेश्वर, सहदेव' षेढ़ा, सं० गोसल आदि परिजनों के सहित चतुर्विध संघ के पठन-वाचन के लिये लिखवाई। ७

( ८ ) श्री शब्दानुशासन बृहद्वृत्ति—वि० सं० १२९८ द्वि० भाद्र कृ० ७ गुरूवार को बीजापुर में उक्त बृत्ति के प्रथम खण्ड को समस्त श्रावकों द्वारा लिखवाई। इसमें नेमड़ के वंशजों का अवश्य

---

(५) ३७, ५७, जैन पुस्तक प्रशस्ति संग्रह प्र० १७७ पृ० १२१, (६) २५, (७) ५४

सहयोग रहाहोगा।

( ९ ) श्री शब्दानुशासन वृहद्वृत्ति—वि० सं० १३०० में वीजापुर में श्रे० लाहड़ ने अन्य श्रावक सा० रत्नपाल, श्रे० वील्हरा, सा० आसपाल के द्रव्य-सहाय से लिखवाई।[९]

( १० ) श्री उपासकादिसूत्रवृत्ति–वि० सं० १३०१ फा० कृ० १ शनिश्चर को वीजापुर में श्री देवेन्द्रसूरि, विजयचन्द्रसूरि, उपा० देवभद्रगरिण के सदुपदेश से सा० नेमड़ के तीनों पुत्रों सा० राहड़, सा० जयदेव, सा० सहदेव ने अपने २ पुत्रों के सहित श्री चतुर्विध संघ के पठन वांचन के लिये स्वश्रेयार्थ लिखवा कर अर्पित की[१०]

( ११ ) श्री आचारांगचूर्णि—वि० १३०३ ज्ये० शु० १२ को स्व एवं समस्त स्वकुटुम्ब के श्रेयार्थ सा० लाहड़ ने लिखवाई।[११]

( १२ ) श्री ज्ञाता धर्मकथासूत्र (सवृत्ति)—वि० सं० १३०७ में स्व एवं समस्त स्वकुटुम्ब के श्रेयार्थ श्रे० लाहड़ने लिखवाई।[१२]

( १३ ) श्री व्यवहारसूत्र सवृत्ति ( खण्ड २,३ )—वि० सं० १३०९ भाद्र० शु० १५ को श्रे०लाहड़ ने समस्त स्वकुटुम्ब के सहित स्व एवं समस्त कुटुम्ब के श्रेयार्थ लिखवाई।[१३]

उपर्युक्त धर्म कृत्यों एवं साहित्य-सेवा कार्यों से सुस्पस्ट है कि मूलपुरुष वरदेव नागौर(राजस्थान) का निवासी था। उसने अथवा

---

( ८ ) प्र० सं० प्र० ६२' (९) ६३,(१०) ५५.(११) ५३,१२) ५१ (१३) २४, ५०

उसके पुत्र आसदेव या पौत्र नेमड़ ने नागौर से पालनपुर में वास किया और फिर अंत में बीजापुर में स्थिर बास किया। महामात्य वस्तुपाल और तेजपाल के साथ इनका स्नेह-सम्बंध और गाढ़ मैत्री थी। तभी मंत्री भ्राताओ ने नेमड़ के वंशजों को अपने द्वारा नि०-जिनालयों में द्रव्य व्यय करने दिया क्योकि जहां २ मंत्री भ्राता-ओं ने विपुल द्रव्य व्यय किया है वहाँ २ उन्होंने भी कुछ द्रव्य प्रायः व्यय कियाहै। इसमें इन को लाभ लेने देने से सुष्पस्ट है कि दोनों कुलों में गाढ़ स्नेह और मैत्री थी। साथ ही दोनों कुलों में गाढ़ सम्बंध पर एवं धर्म और साहित्य-सेवा कार्यों में व्यय किये गये द्रव्य के अनुमान से नेमड़ का कुल अत्यन्त गौरवशाली, धनी और दूर २ तक प्रसिद्ध था, सिद्ध होता है। नेमड़ के प्रपौत्रों में दो के नाम वीरधवल और भीमदेव था। ये नाम उस समय के महान् गुर्जर शासकों के नाम थे। यह नाम देने का साहस करना कुल का शक्ति सम्पन्न' वैभवशाली' गौरवशाली होना स्वतः सिद्ध कर देता है और वैसे वीरधवल और भीम देव थे भी महान् प्रतिभाशाली। इन दोनों ने श्री देवेन्द्रसूरि के द्वारा वि० सं १३०२ में उज्जैन में दीक्षा ग्रहण की थी और आगे जाकर ये क्रमशः विद्यानंदसूरि और धर्मघोषसूरि नाम से बड़े प्रसिद्ध आचार्य हुए हैं। इनका परिचय स्वतंत्र प्रकरण से दिया जायगा।

वीर धवल और भीमदेव के ज्येष्ठ भ्राता देवचन्द्र ने अपने विपुल द्रव्य से तीर्थों की संघ यात्रायें की थी और विपुल द्रव्य

व्यय करके स्वधर्मी बंधुओं का भारी आदर-सत्कार किया था वह संघपति पद से अलंकृत हुआ था।

श्रे० लाहड़ नायिकी, राहड़ की द्वितीय भार्या, का पुत्र था। यह शास्त्र-श्रवण में बड़ी रुचि रखता था और ग्रंथों की प्रतियां लिखवाने में अपने द्रव्य का व्यय करना सफल मानता था। ऊपर के प्रत्येक तीर्थ सेवा एवं साहित्य-सेवा कार्य में श्रे० लाहड़ का नाम अवश्य आया है। इससे स्पष्ट है कि वह उस समय के महान् जिनेश्वर भक्तों में, ज्ञानोंपाशकों में, गुरुभक्तों में अग्रणी था।

---

## श्रेष्ठि नेमड़ के गौरवशाली वंश का वृक्ष

( आगे के पृष्ठ पर देखिये )

---

१. अ० प्रा० जैं० सं० सं० लेखांङ्क ३५०, ३५५.

२. जै० पु० प्र० से० प्र० २६ पृ० ३२.

३. श्री प्रशस्ति संग्रह प्रथम भाग ( ताड़पत्रीय ) ता० प्र० ५०. पृ० ४४.



वरदेव (वरहुड़िया)
आसदेव
लक्ष्मीधर
नेमड़ आभड़ माणिक सलखण थिरदेव गुणधर जागदेव भुवण
राहड़ (लक्ष्मी-नायिको) जयदेव (जाल्हणदेवी) सहदेव (सुहागदेवी)
षेढ़ा गोसल
जिनचन्द्र दूल्ह धनेश्वर लाहड़ अभय वीरदेव देवकुमार हाल
(चाहिणी) + (खेतू, धनश्री) (लखमी) + (विजयश्री) (देवश्री)
(हर्षिणी) (कीलषी) (गुणदेवी)
अरिसिंह
जेहड़ हेमचंद्र कुमारपाल पासदेव
हरिचंद्र देमती
धाहिणी पुत्री देवचन्द्र नामधर महीधर वीरधवल भीमदेव
(विद्यानंदसूरि) (धर्मघोषसूरि)

# तपागच्छीय श्रीमद विद्यानन्दसूरि एवं श्री धर्मघोषसूरि

इसके पूर्व पृष्ठों में ही हम पल्लीवाल ज्ञातीय प्रसिद्ध नेमड़ और उसके वंशजों का यथाप्राप्त वर्णन कर चुके हैं। श्रेष्ठि नेमड़ के पुत्र राहड़ के पुत्र के पुत्र जिनचन्द्र कीं चाहिणी नामा धर्म परायणा सुशीला स्त्री से एक कन्या एवं पांच पुत्र हुए थे। चौथा और पांचवां पुत्र वीरधवल और भीमदेव थे। नेमड़ का समस्त परिवार दृढ़ जैनधर्मी, धर्म कर्म परायण, गुरुभक्त एवं संस्कार पवित्र था। यह नेमड़ के इतिहास से सिद्ध हो जाता है।

ऐसे जिन शासन सेवक नेमड़ के कुल में इन दो-वीरधवल और भीमदेव ने संसार की असारता का विचार करके भव सुधारनेकी शुभ भावनाओं केउदय से आकर्षित होकर तपागच्छीय देवभद्रसूरि, विजय चन्द्रसूरि और देवेन्द्रसूरि की आम्नाय में वि० सं० १३०२ में उज्जैन नामक प्रसिद्ध एवं ऐतिहासिक नगरी में भागवती दीक्षा ग्रहण की और श्री वीर धवल मुनि विद्यानन्द और श्री भीमदेव धर्मकीर्ति नाम से क्रमशः विश्रुत हुए।

विद्यानन्दसूरि-दोनों भ्राताओं ने गुरु सेवा में रह कर कठिन संयम साध कर उत्तम चारित्र प्राप्त किया एवं शास्त्राभ्यास करके प्रशंसनीय विद्वत्ता प्राप्त की। विद्यानन्दसूरि ने 'विद्यानन्द' नामक

व्याकरण बनाया। श्रीदेवेन्द्रसूरि द्वारा रचित नव्य कर्म ग्रंथों का श्री धर्मघोषसूरि (धर्मकीर्ति) के साथ रह कर सम्पादन किया। विद्यानन्द व्याकरण एवं नव्य-कर्म ग्रंथों का सम्पादन ये दो कार्य ही इनको उद्‌भट विद्वता का स्पष्ट परिचय करा देने को पर्याप्त है। वि० सं-१३२३(क्वचित १३०४) में इन दोनों भ्राताओं के तप, तेज संयम एवं शास्त्राभ्यास विद्वत्तादि से प्रसन्न होकर श्री विद्यानन्द मुनि को सूरि पद और धर्मकीर्ति को उपाध्याय पद प्रदान किया गया। वि० सं-१३२७ में नव्य कर्म ग्रंथ-कर्त्ता श्री देवेन्द्र सूरि का मालवा में स्वर्गवास हुआ। उस दिन के ठीक तेरह दिवस पश्चात् श्री विद्यानन्द सूरि भी स्वर्गवासी हुए। और उपाध्याय धर्मकीर्ति धर्मघोषसूरि नाम से पट्ट पर बिराजे। धर्मघोष सूरि-ये आचार्य चौदहवीं शताब्दी के महान् प्रखर ज्योतिर्धर आचार्यों में से थे। सम्राट,राजा, सामन्त,संघपति नगर श्रेष्ठ एवं विद्वान् गण इनका अत्यन्त आदर करते थे। अणहिल्लपुर पत्तन के गुर्जर सम्राटों पर, माण्डव के शासकों पर इनका अच्छा प्रभाव था और उनसे गाढ़ मैत्री थी। गुर्जर मालव आदि धर्म एवं साहित्य के प्रसिद्ध क्षेत्रों में इनका बड़ा सम्मान था। इन्होंने देव पत्तन में कपर्दि नामक यक्ष को प्रतिबोध देकर उसको दृढ़ जैन धर्मी अधिष्ठायक बनाया था। उज्जैन में मोहन बेली से भ्रमित अपने एक शिष्य को मंत्रबल से स्वस्थ किया था। एक समय

(१) प्र० सं० ४८, पृ० ४३, ५० पृ० ४४,
(२) देखिये 'नेमड़ और उसके वंशजो के धर्म कार्य,

फिर उज्जैन में किसी प्रतिष्ठित जैन धर्म विरोधी योगी को योगिक क्रियाओं से परास्त करके उसको आधीन किया था और जैन धर्म का भारी प्रभाव प्रसारित किया था। ऐसे कई चमत्कार पूर्ण उल्लेख आपके सम्बंन्ध में प्राप्त होते हैं।

माण्डवपुर अथवा मण्डपदुर्ग तीर्थ का निवासी उपकेश-ज्ञातीय प्रसिद्ध पेथड़ आपका परम भक्त था और श्रेष्ठी पेथड़ ने आपके सदुपदेशों से प्रेरणा एवं कई बार तत्वावधानता में बड़े बड़े धर्म कार्य-तीर्थ यात्रा, संघसम्मान, तीर्थ-मंदिर साहित्य सम्वंन्धी सेवाओं के भारी भारी व्यय वाले कार्य किये थे। पेथड़ और उसका वंश आपका सदा अनुरागी आज्ञावर्ती ही रहा। यह पेथड़ के इतिहास से स्पष्ट सिद्ध होता है। माण्डवगढ़ में बसने के पूर्व पेथड़ विद्यापुर -वीजापुर में रहता था। एक वर्ष आप श्री ने वीजापुर में चातुर्मास किया। आपके व्याख्यानों एवं आपकी गंभीर विद्वता और महान् चारित्र का पेथड़ पर अतिशय प्रभाव पड़ा और फलतः वह आपका परम भक्त हो गया। जव पेथड़ ने अनन्त धन उपार्जित कर लिया और कुछ कारणों से वीजापुर का त्याग करके माण्डवगढ़ में आकर बस गया था, तव से उसने आपकी प्रेरणा एवं उपदेशों से जो धर्म और साहित्य की सेवायें की हैं वे जैन इतिहास में स्वर्णाक्षरों में अति गौरव के साथ स्मरण की जाती हैं। पेथड़ ने आप के सदुपदेशों से मालवा, गुर्जर राजस्थान के सुदूर एवं भिन्न २ ऐतिहासिक एवं प्रसिद्ध नगर तीर्थ राजधानियों

में ८४ जिन प्रासाद विनिर्मित करवाये और अनन्त द्रव्य व्यय करके उनको दण्ड-स्वर्ण कलशादि ध्वजा-पताकाओं से प्रतिष्ठित करवाये। सात प्रसिद्ध स्थानों में ज्ञान-भण्डार संस्थापित किये। एक वर्ष उसने आपसे ग्यारह (११) अगों का श्रवण प्रारम्भ किया था जब पांचवा अंग 'भगवती' का श्रवण प्रारम्भ हुआ वह प्रत्येक श्लोक पर एक स्वर्ण-मोहर चढ़ाता चला गया। इस प्रकार उसने इस प्रसंग पर ३६००० छत्तीस सहस्त्र स्वर्ण मोहरें चढ़ाई थी। आपके उपदेश एवं सम्मति-आदेश से उसने उक्त विपुल धनराशि की शास्त्रों की प्रतियां लिखवा कर मृगकच्छादि स्थानों में संस्थापित करवाने में व्यय की।

पेथड़ का पुत्र झांझण भी पिता के सदृशही आपका अनुरागी था। उसने भी आपके उपदेश से विपुल द्रव्य धर्म के सात क्षेत्रों पर समय-समय पर व्यय किया। आपकी निश्रा में संघ यात्रायें कीं, अनेक स्थानों में छोटे-बड़े जैन मंदिर बनवाये।

आपश्री उच्च कोटि के विद्वान् भी थे। देवेन्द्रसूरि रचित नव्य कर्म ग्रंथों का आपने संशोधन किया था। उनके द्वारा रचित स्त्रोपज्ञ टीका का भी आपने संशोधन किया। आपने कई नवीन ग्रंथ लिखे जिनकी यथा प्राप्तसूची निम्नप्रकार है :—

१—संघाचाराख्य भाष्यवृत्ति २ सुअधमेतिस्तव,

---

जै० साहित्य का संक्षिप्त इतिहास, परिच्छेद ५८० और ५८३.
जै० गुर्जर कवि भाग २. पृ० ७१६, ७१७.

३—कायस्थिति, ४ भवस्थितिस्तवन

५—चतुर्विंशति पर जिनस्तव २४.

६—शास्ताशर्मेत्ति नाम का आदि स्तोत्र

७—देवेन्द्ररनिशम् नाम का श्लेषस्तोत्र

८—युयंयुवा इति श्लेसस्तुतयः

९—जयऋषभेति आदि स्तुत्यादयः

इस प्रकार साहित्य एवं धर्म की प्रभावना, प्रसिद्धि करते हुए आपका स्वर्गवास वि० सं० १३५७ में हुआ। प्राचीन जैनाचार्यों में विद्वत्ता एवं धर्म-प्रचार-प्रसार की दृष्टियों से आपका स्थान बहुत ऊंचा है।

## यति परम्परा

पल्लीवालों के मन्दिरों में विद्वान यतियों की परम्परा भी हुई जो अधिकतर विजयगच्छ में से हुई। उन में से कुछ यतियों की नामावलि इस प्रकार है :—

श्री मुलतानचन्द्र जी महाराज-वसुआ में

श्री मूलचन्द्र जी महाराज- सांते में

श्री रामचन्द्र जी महाराज - करौली में

श्री मेवाराम जी महाराज - अलवर में

श्री गोविन्दचंद्र जी ,, - हिंडौन में

श्री घनश्यामदासजी ,, - आगरा (धूलियागंज मोहल्ले में)

श्री मुरलीधर जी ,, - वैर में

श्री मुरलीधर जी " - मिढ़ाकुर में कठयारी में इन्ही का अधिकार था

श्रीपूज्यजीं महाराज - डीग में
श्री हुकमचन्द्र जी ,, - भरतपुर में
श्रींचन्द्र जी ,, - भरतपुर में
श्री चन्दनमल जी ,, - बयाना में

भरतपुर में जहाँ पर श्वेताम्वर पल्लीवाल मंन्दिर है वह भी जती मोहल्ला के नाम से ही प्रसिद्ध है।



# पल्लीवालों के कुछ रत्न

## श्रेष्ठि श्रीपाल और उनका वंश

तेरहवी शताब्दी के प्रारंभिक वर्षों में भृगुकच्छ में पल्लीवाल ज्ञातीय श्रेष्ठि सोही रहता था। वह मुक्तात्मा, श्रावकाग्रणी, ज्ञानी, शान्त प्रकृति और महान् तेजस्वी था। उसकी स्त्री सुहवादेवी निर्मल बुद्धिमती थी। उनके पासणाग नाम का एक ही पुत्र था। पासणाग की धर्मपरायणा स्त्री पऊश्री थी। इन के तीन पुत्र साजण, राणक और आहड़ तथा दो पुत्री पद्मी और [illegible]सल थीं। राणक वालवय में ही जिनेश्वर का स्मरण करता हुआ स्वर्गगति को प्राप्त हो गया था।

साजण निर्मलात्मा, सत्यवक्ता एवं शीलवान् था। सहजमती नाम की उसकी पतिव्रता पत्नी थी। इनके रतधा नाम की एक पुत्री और मोहण, साल्हण नाम के दो पुत्र थे।

आहड़ की पत्नी का नाम चाँदू था, जो सचमुच कुल की उज्वला चन्द्रिका थी। इनके पांच सन्तानें हुई-आशा, श्रीपाल, धांधक, पद्मसिंह नाम के चार पुत्र और ललतू नामा एक पुत्री।

आशा की स्त्री आशादेवी थी। जैत्रसिंहादि इनके पुत्र थे। श्रीपाल की पत्नी का नाम दील्हुका था और वील्हा नाम का इनके बुद्धिमान पुत्र था। धांधक की स्त्री रुक्मिणी थी। पद्मसिंह की स्त्री का नाम लक्ष्मी था और रत्नादि इनके पुत्र थे। ललतू धर्म

कर्मानुरक्ता थी। उसके वास्तू नाम की एक कन्या थी। पद्मसिंह को कन्या कपूंरी ने और वास्तू ने गणिनी श्रीकीर्ति श्री के पास में साध्वी-दीक्षा ग्रहण की और क्रमशः भावसुन्दरी, मदन सुन्दरी साध्वी नाम से प्रसिद्ध हुई।

धर्मात्मा, मोहविगत, परोपकार परायण, गुरूभक्त श्रेष्ठि श्रीपाल ने कुलप्रभगुरू के उपदेश को श्रवण करके स्वमाता-पिता के 'श्रेयार्थ अजितनाथादि चरित्र' पुस्तक को वि० सं० १३०३ कार्तिक शुक्ला १० रविवार को श्री भृगुकच्छ में ही ठा० समुधर से लिखवाया।

## श्रेष्ठि श्रीपाल का वंशवृत्त

सोही (सुहवादेवी)

पासणाग (पऊश्री)




जै० पु० प्र० सं० प्र० ११. पृ० १४.

# पल्लीवाल ज्ञातीय स्त्रीकुल भूषण श्राविका सूल्हणदेवी और उसका परिवार

वि० की तेरहवीं शताब्दी में पवित्रात्मा वीकल नामक पल्ली-वालज्ञातियश्रेष्ठ रहता था। पवित्रकर्मा रत्नदेवी उसकी पत्नी थी। श्राविका सूल्हणदेवी इनकी प्यारी पुत्री थीं। सूल्हणदेवी देव पूजा गुरु-सुश्रुषा एवं धर्मकार्य में नित्य व्यस्त रहा करती थी। उसका विवाह वज्रसिंह नामक पल्लीवाल ज्ञातिय एक सुन्दर एवं बुद्धिमान युवक के साथ हुआ था। वज्रसिंह का कुल परिचय निम्नवत है: —

पल्लीवाल ज्ञातिय योगदेव नामक एक सद्गुणी श्रावक वि० बारहवीं-तेरहवीं शताब्दी में हो गया है। योगदेव के आमदेव और वीरदेव दो पुत्र थे।

वीरदेव के तीन पुत्र थे-कपर्दी, माक और साढ़ा। साढ़ा का पुत्र आम्रकुमार था, आम्रकुमार की पत्नी का नाम जयन्ती था। आम्रकुमार के पासड़ नाम का पुत्र और धाई तथा रूपी नामा पुत्रियाँ हुई। पासड़ की पत्नी पातू नामा थी। पातू की रत्नगर्भा कुक्षी से जगतसिंह, वज्रसिंह और मदनसिंह नामक तीन पुत्र उत्पन्न हुए। जगतसिंह की स्त्री माल्हणदेवी और वज्रसिंह की पत्नी उपरोक्त सूल्हणदेवी थी।

सूल्हणदेवी श्री जयदेव सूरि की परम भक्ता थी। श्रीदेवसूरि

के उपदेश से उसने अपनी सासू पातूजी के श्रेयार्थ "उपमितिभव-प्रपञ्चा कथा सारोद्धार" पुस्तक लिखवाई।

## श्राविका सुल्हणदेवी का वंश वृक्ष




---

(१) जै० पु० प्र० सं० प्र० ७० पृ० ६८-६६
(२) प्र० सं० प्र० ६३ पृ० ५८-५६.

# पल्लीवालज्ञातिय श्राविका सांतू और उसका पितृ परिवार

अनुमानतः वि० तेरहवीं शताब्दी में पल्लीवालज्ञातीय सद्‌गुणी धर्मात्मा श्रीचन्द्र नामक श्रावक रहता था। उसकी स्त्री माइं नामा अत्यन्त धर्मपरायण और देव,गुरु की परम भक्ता थी। इन के साभड़ और सामंत नामक दो महागुणी पुत्र एवं श्रीमती और सान्तू नामा दो पुत्रियां थी। श्रीमती बालवय से ही धर्मानुरागिनी थी। उसने श्रीजयसिंहसूरि के पास में दीक्षा ग्रहण की। उसकी बहिन सांतू ने 'आचारांगसूत्र' प्रति लिखवाकर अपनी बहिन श्रीमती गणिनी को भेंट की और श्रीमती गणिनी ने उक्त प्रतिको श्री धर्मघोषसूरि को वाचनार्थ अर्पित की। [1]

## पल्लीवालज्ञातीय साधु गणदेव

प्राचीन कालमें पल्लीवालज्ञातीय श्रे० पूना के पुत्र बोहित्थ के पुत्रसुधार्मिक श्रावक गणदेव ने त्रिषष्ठिशलाका पुरुष चरित के तृतीय खण्ड को लिखवा कर श्री स्तम्भनतीर्थ की पौषधशाला में वाचनार्थ पठनार्थ अर्पित किया। [2]

## पल्लवालज्ञातीय ठक्कुर धंध संतानीय

प्राचीन कालमें वीरपुर नामक अति धनी नगर में पल्लीवाल

ज्ञातीय महा महिमाशाली श्रीमंत ठक्कुर धंध नामक हो गया है। वह बुद्धिमान् सर्वजन सम्मान्य था। रासलदेवी नामा उनकी उदार हृदया धर्मपत्नी थी। इनके किसी वंशज ने 'सार्द्धशतकवृत्ति' की प्रति लिखवाई। उक्त प्रति में प्रशस्ति का अधिक भाग नष्ट हो गया है, अतः लिखाने वाले का पूर्ण परिचय अनुपलब्ध रह जाता है।[३]

## पल्लीवालज्ञातीय श्राविका लीलादेवी

वि० सं० १३२६ श्रावण शु० २ सोमवार को जब कि धवलक्कपूर में अर्जुनदेव का राज्य था और श्रीमल्लदेव महामात्य थे। उस समय उक्त दिवस को स्तम्भतीर्थ निवासिनी पल्लीवाल ज्ञातीय भण० लीलादेवी ने स्वश्रेयार्थ 'वर्धमान स्वामी चरित' की प्रति लिखवाई।[४]

—:०:—

(१) जै० पु० प्र० सं० प्र० ५५पृ० ५६.
(२) .... .... १०६पृ० ६५.
(३) .... .... १०३पृ०६४.
(४) ... ... २२७पृ० १२८,

# पल्लीवाल ज्ञातीय श्रेष्ठि लाखण और उसका परिवार

विक्रमीय तेरहवीं शताब्दी के मध्य में स्तंभनपुर में पल्लीवालज्ञातिय श्रेष्ठि साढ़देव रहता था। उसकी स्त्री साढू महा शीलवती स्त्री थी। साढ़देव अत्यन्त विनयी, जिनेश्वरभक्त और अतिकीर्तिशाली था। साढ़देव के देसल नाम का लघु भ्राता था जिसके पद्मी नाम की विवेकी पत्नी थी। देसल भी अपने ज्येष्ठ भ्राता की भांति सत्यशीलवान् था।

साढ़देव के जाजाक, जसपाल नामक दो पुत्र और जानुका नामा एक पुत्री थी। जाजाक परम गुणी, निर्मल कीर्तिवंत एवं जिनेश्वर देव का अनन्य भक्त था। वैसी ही शील-गुणगर्भा धर्म परायणा, नित्यसुकर्मरता दानपुण्य तत्परा पतिपरायणा उसकी जयतु नामा स्त्री थी। इसके लाखण नामक एक ही पुत्र था जो अपने माता-पिता के सदृश ही पुण्यशाली, सुनीतिवान्, कुशल, क्षमाशील और महान् यशस्वी था।

जसपाल भी बुद्धिमान था। दानशीला संतुका नामा उसकी पत्नी थी। रत्नसिंह और धनसिंह नाम के इनके दो पुत्र थे।

जानुका जिसको जैन पुस्तक प्रशस्ति संग्रह में 'नाउका' करके

